जाग्रत अवस्था ईश्वरकी बनायी है; उसमें जो पदार्थ दीखता है वह सत्य माना जाता है वैसा ही स्वप्न अवस्था भी ईश्वरकी बनायी है, उसमें भी जो पदार्थ देखा जाता है वह सत्य ही है, मृषा नहीं है । [अन्यथा पञ्चीकरण प्रक्रियासे सर्व पदार्थ सर्व पदार्थोंमें होनेसे शुक्तिमें चांदी सिद्ध ही है ] अथवा अन्यथाख्याति ( अन्य पदार्थमें एक दूसरे पदार्थकी भ्रान्तिको अन्यथाख्याति कहते हैं ) सो शुक्तिमें चांदीकी भ्रान्ति होजानेसे भी कार्य मिथ्या नहीं है। पुनः जो आप कहते हैं कि शुक्तिमें चांदीका ज्ञान मिथ्या है सो ठीक नहीं क्योंकि जबतक चांदी पदार्थ शुक्तिसे बाहर भी कहीं रहैगा तबतक मिथ्या नहीं कहा जा सकता, किन्तु भ्रान्ति ही कही जायगी, क्योंकि शुक्तिमें न होनेपर भी अन्यत्र देखी हुई चांदीकी शुक्तिमें भ्रान्ति हुई है । अब सत् ( कारण ) के उत्पत्तिके दोषको ( उभययुक् ) इस पदसे परिहार करते हैं । कार्य और कारणमेंसे एक भी व्यभिचारी नहीं होते, क्योंकि मिट्टी और सुवर्ण ये दोनों कार्य कारण दोनों अवस्थामें एक ही देखे जाते हैं अतः कार्यकारण दोमेंसे एक भी मिथ्या नहीं है, अतएव मिट्टी तथा सुवर्ण ये दोनों कार्य कारण-अवस्थावान् ( युक्त ) है अर्थात् कार्य रूप घट-अवस्थामें भी मिट्टी है और कारण-अवस्थामें भी मिट्टी ही है । ऐसा ही कार्य रूप कुण्डल-अवस्थामें सुवर्ण है तथा कुण्डलके टूट जानेपर भी सुवर्ण ही है । अतः सत्पदार्थ जो कारण, उसका अवस्थान्तर ( कार्य ) रूपको प्राप्त होना ही कार्य कहा जाता है सो तो सिद्ध ही है । और जो मिट्टी ही की अवस्था मिट्टी नाम छोड़ कर घट दीप आदि नामसे कही जाती है सो उस अवस्थाका घट आदि नाम भेद भी व्यवहारार्थ मानना ही पड़ेगा, क्योंकि घटसे जल ले आओ इत्यादिक वचन पूर्वक व्यवहार सभीको इष्ट है, अर्थात् देव, मनुष्य, देवदत्त, यज्ञदत्त इत्यादि नाम न रखे जाते तो यदि कोई किसीको किसी कार्यार्थ पुकारना चाहता तो किस तरह पुकारता क्योंकि विना नामके कदापि किसीका आह्वान हो नहीं सकता अतः उक्त व्यवहारोंके सिद्धयर्थ पृथक् पृथक् नाम किये गये हैं । इसी तरह समस्त जगत् ब्रह्म कारण है किन्तु जिस तरह पृथिवी आदि स्वरूपसे विकारी होते हैं ऐसा ब्रह्म नहीं होता, किन्तु जीवके द्वारा विकारी होता है न कि स्वरूपसे । अथवा यदि कहो कि कार्य असत् होता तो दीख न पड़ता और सत् होता तो बाधित ( नाश ) न होता किन्तु शुक्तिमें चांदीके समान व्यवहाररूप कार्यकी प्रतीति और बाध दोनों देखे जाते हैं अतः कार्य सत् तथा असत् दोनोंसे अकथनीय मिथ्या है । इस शंकाको 'न तथोभययुक्' इस पदसे खण्डन करते हैं कि सत् और असत्की अकथनीयतासे युक्त तथा सत् और असत्के विलक्षणतासे युक्त ऐसा पदार्थ लोकमें कोई देखनेमें नहीं आता, अतः कार्यको सत् और असत्से अकथनीयतायुक्त तथा सत् असत्से विलक्षणतायुक्त भी नहीं कह सकते । यदि कहो कि शुक्ति आदिक द्रव्योंमें चांदी आदिक द्रव्योंकी प्रतीति होती है किन्तु जिस कालमें प्रतीति होती है उस कालमें भी चांदी शुक्तिमें नहीं है, ऐसा बाध होनेसे दूसरे पदार्थमें एक दूसरेकी

भ्रान्ति नहीं हो सकती किन्तु सत् असत्से अनिर्वचनीय एक अपूर्व ही यह चांदीकी उत्पत्ति हुई ऐसी नेत्रोंके दोषसे प्रतीति होती है ऐसी कल्पना करेंगे। सो भी ठीक नहीं क्योंकि यदि कल्पना करोगे तो वह कल्पना भी एक दूसरेके बिना नहीं हो सकती, अतः कल्पना करनेपर भी एक पदार्थमें एक दूसरेकी भ्रान्ति होना यह आप कभी छुटा नहीं सकते इससे शुक्तिमें चांदीकी भ्रान्ति स्वतःसिद्ध है और वह भ्रान्ति हमको अभीष्ट है। और शुक्तिमें चांदीकी भ्रान्तिके सर्वथा मिथ्या स्वीकार करनेसे भी दूसरेमें दूसरे पदार्थका निश्चय होना पुनः निश्चय होनेके पश्चात् उस निश्चयका बाध होनेसे भी भ्रान्तिकी सिद्धि पुनः हो जावेगी। क्योंकि जो वस्तु न तो देखनेमें ही आयी न तो सुनी ही गयी तो उस वस्तुकी विना कारणके उत्पत्तिकी कल्पना हो ही नहीं सकती। यदि कहो कि कल्पना की गयी चांदी अनिर्वचनीय है सो ठीक नहीं क्योंकि जिस कालमें शुक्तिमें चांदीकी प्रतीति हुई उस कालमें अकथनीय चांदीकी प्रतीति नहीं हुई, किन्तु सत्य ही चांदी प्रतीति हुई, अथवा सत्य ही चांदी अनिर्वचनीय रूपसे शुक्तिमें प्रतीति होती है। ऐसा कहै तो भी प्रवृत्ति तथा बाध न बनैगा क्योंकि जब शुद्ध चांदी है तब तो उसमें चांदी ही प्रतीति होनी पुनः गौरसे देखने पर यह चांदी नहीं है ऐसी बाधा कदापि न होगी। अतः दूसरे पदार्थमें दूसरे पदार्थका भान होनेसे पूर्व प्रतीति हो पुनः बाध हो यह सिद्ध न होगा । और इसका परिहार न होनेसे शुक्ति हीं को चांदीके रूपसे भासित होना आपको स्वीकार करना होगा । किन्तु अनिर्वचनीय एक अपूर्व चांदी शुक्तिमें उत्पन्न होती है । यदि ऐसा आप मानेंगे तो पूर्व उस चांदीके उत्पत्तिका कारण क्या है ? यदि शुक्तिमें चांदीकी उत्पत्तिका केवल प्रतीति हीको कारण कहो सो भी ठीक नहीं क्योंकि प्रतीति प्रत्येक पदार्थसे उत्पन्न होती है अतः बिना किसी पदार्थके पूर्व प्रतीतिको ही आत्मसत्ता नहीं है तब दूसरेको किस तरह उत्पन्न कर सकेगी अथवा वह प्रतीति बिना कारणरूप पदार्थके उत्पन्न होती है और अनिर्वचनीय पदार्थको उत्पन्न कर पश्चात् उसीको अपनी उत्पत्तिका पदार्थ बनाती है यदि ऐसा कहे तो आपकी युक्तिका विचार लोकोत्तर है। यदि दूषित इन्द्रियोंको अनिर्वचनीय चांदीकी उत्पत्तिका कारण हो सो ठीक नहीं क्योंकि इन्द्रियगत दोष जीवके आश्रित हैं और अनिर्वचनीय चांदीकी प्रतीति शुक्तिमें आश्रित है अतः कार्य और कारणमें दोष हो जावेगा, कि कारण अन्यत्र कार्य कहीं अन्यत्र उत्पन्न होगा, अर्थात् नियम तो यही है कि जिसका जो कारण है वह कार्य उसीसे होता है न कि पटसे घटकी उत्पत्ति है। इन्द्रिय भी आपके अनिर्वचनीय चांदीका कारण नहीं हो सकती, क्योंकि इन्द्रियाँ नील पीत शीत गर्म आदिकोंके यथार्थ ज्ञानके उत्पन्न करने वाली हैं। किन्तु अनिर्वचनीयको नहीं उत्पन्न करतीं। कामलादि रोगोंसे ग्रस्त ( दूषित ) नेत्र आदि इन्द्रियां भी आपकी अनिर्वचनीय चांदीकी उत्पत्तिका कारण नहीं हो सकती। क्योंकि वे उक्त रोगग्रस्त इंद्रियां अपने यथार्थ ज्ञानमें ही रूपान्तरको पैदा करती हैं जैसे कि कामला

रोगीको शंख पीला देख पड़ता है किन्तु अनिर्वचनीय नहीं दीखता । यदि आप अनिर्वचनीय मिथ्या ज्ञानका अनादि कारण मानिये तो सो भी ठीक नहीं क्योंकि इस अनादिका भी कोई कारण होगा, पुनः उसका भी कोई कारण होगा ऐसा कहनेसे आपकी कहीं स्थिति न होगी, अतएव इस अनवस्था दोषसे ही खंडन हो जावैगा । किन्तु आपकी यह एक बात बड़ी ही अनोखी है कि जो अपूर्व अकथनीय पदार्थको चांदीके ना- और बुद्धिसे ज्ञान होना कहते हैं, और घट वस्त्र आदि नाम बुद्धिसे ज्ञान होना नहीं कहते, अर्थात् जब कि अपूर्व अकथनीय पदार्थ उत्पन्न हुआ तब केवल चांदी ही बुद्धि क्यों हुई घट वस्त्र ज्ञान ही क्यों न हुआ ? वस्त्र ही ज्ञान होना चाहिये । यदि कहो कि चांदीके समान है इससे चांदीका ज्ञान होता है सो ठीक नहीं, क्योंकि जब चांदीके समान है तब तो अनिर्वचनीय है ऐसा नहीं कहना था किन्तु चांदीके सदृश है ऐसा कहना चाहिये । यदि कहो कि चांदी जातिके योग है इससे चांदीका ज्ञान होता है तो प्रथम यह कहे कि यह चांदी जातीय योगज्ञान सत्य है कि असत्य ? यदि सत्य कहो तो असत्यके साथ उसका सम्बन्ध ही नहीं होता, असत्य कहो तो सत्यके साथ सम्बन्ध न होगा क्योंकि असत् पदार्थोंसे सत् पदार्थ बुद्धि शब्दोंके सम्बन्धके निर्वाहकी सङ्गति ही नहीं होगी । जैसे खपुष्प कहनेसे कमलका ज्ञान नहीं होता वैसा ही कमलके कहनेसे आकाश पुष्पका ज्ञान नहीं होता अर्थात् जो पदार्थ नहीं है, उसका भ्रम भी दूसरेमें नहीं होता, ऐसा ही शुक्तिमें अनिर्वचनीय पदार्थकी उत्पत्ति न होगी, किन्तु भ्रान्ति होगी और जो आप कहें कि रस्सीमें सर्पादि कार्यके समान सर्व घट दीपादि कार्योंका कारण केवल मिट्टी ही घट दीपादि कार्योंमें अनुवर्तमान होनेसे सत्य है, जैसे रात्रिकालमें पड़ी हुई कारणरूप रस्सी कार्यरूप प्रथम सर्पका ज्ञान हुआ, ततः सर्पज्ञानकी निवृत्ति होकर पृथिवीकी रेखा ( दर्रा ) का ज्ञान हुआ पुनः रेखाज्ञानकी निवृत्ति होकर पाताल जलकी धारका ज्ञान हुआ। पुनः जलधार ज्ञानकी निवृत्ति होनेपर रस्सीका ज्ञान हुआ किन्तु वह रस्सी सर्प भूरेखा, जलधारादि प्रत्येक अवस्थामें अनुवर्तमान रहती है अतः रस्सी ही सत्य है और सर्पादि सर्व व्यावर्तमान होनेसे मिथ्या है । ऐसा ही कारणरूप मिट्टीके पिण्डसे कार्यरूप घट उत्पन्न हुआ पुनः घटके नष्ट हो जानेपर उसी मिट्टीसे दीप उत्पन्न हुआ पुनः दीपके नष्ट हो जानेपर कालान्तरमें उसीसे ईंटा उत्पन्न हुआ अतः मिट्टी हरएक कार्यभूत अवस्थामें अनुवर्तमान रहनेसे सत्य है और घट दीपादिकार्य व्यावर्तमान होनेसे मिथ्या है । ऐसा ही सत्तामात्र ब्रह्म समस्त स्थावरजंगमात्मक जगत्में अनुवर्त्तमान होनेसे सत्य है और मन, बुद्धि अहंकारादिकोंका अवलम्बन लेनेवाले संपूर्ण पदार्थ व्यावर्त्तमान होनेसे तथा बाधित होनेसे मिथ्या है ऐसा आपका कथन सयुक्तिक नहीं है । एक पदार्थमें दो पदार्थोंका ज्ञान होनेसे परस्परमें एक एक दूसरेका विरोधी होकर एक बाध्य और एक बाधक होता है, अतः जो बाध्य होता है उसकी निवृत्ति होती है, जैसे एक ही रस्सीमें दो पदार्थका ज्ञान होता है । प्रथम रात्रिकालमें पड़ी हुई रस्सीको देखनेसे ज्ञान हुआ कि सर्प है पुनःरस्सीका

ज्ञान होनेसे सर्पज्ञान बाधित होकर निवृत्त हो गया। किन्तु घट दीप आदिमें तो देश ( पदार्थ ) कालके विभेदसे कोई विरोध भी नहीं है, अर्थात् मिट्टी पदार्थमें जिस कालमें यह घट है ऐसा ज्ञान होता है, पुनः उसी कालमें उसी घटमें यह ज्ञान नहीं होता कि यह घट नहीं है, किन्तु यही ज्ञान होता है कि यह घट है। और आप तो मिथ्या इसको कहते हैं कि जिस पदार्थमें जिस कालमें जिस पदार्थकी प्रतीति हो पुनः उसी पदार्थमें उसी कालमें उसी पदार्थका अभाव हो। जैसे शुक्ति पदार्थमें रात्रि समयमें किसीको यह ज्ञान हुआ कि यह चांदी है पुनः उसी शुक्ति-पदार्थमें उसी रात्रि समयमें उसीको यह ज्ञान हुआ कि यह चांदी नहीं है, किन्तु शुक्ति है। अतः इस शुक्ति और चांदीके विरोधमें शुक्ति बलवान् होनेसे चांदीका बाधक होकर निवृत्ति कर दी। किन्तु घटमें किसी कालमें अन्य बुद्धि नहीं होती घटका ही ज्ञान सर्व कालमें रहता है। अथवा कहीं अन्यत्र अन्य कालमें देखे अनुभव किये हुए चांदी और सर्पको शुक्ति और रज्जूमें तदाकार देखनेपर प्रतीति होनेसे कोई दोष नहीं है। दूसरे पदार्थमें दूसरे कालके सम्बन्धसे अनुभव हुआ पदार्थ अन्य अन्य पदार्थका अन्य अन्य कालमें अभाव प्रतीतिमें कोई दोष नहीं होगा, जैसे घटका ज्ञान कहीं अन्यत्र और पटका ज्ञान अन्यत्र होता है पुनः अन्य देशमें स्थित घटके देखनेसे अन्य देशमें स्थित वस्त्रकी अभाव प्रतीति किस तरह होगी? क्योंकि घटके देखनेसे वस्त्रका ज्ञान तो कभी होता नहीं। न तो वस्त्रके देखनेसे घटका ही ज्ञान होता, क्योंकि घट-वस्त्र दोनोंकी पृथक् पृथक् प्रतीति सर्वदा सर्वकालमें घटकी घटरूपसे और पटकी पटरूपसे निरन्तर रहेगी। किन्तु जब कि घटमें घटकी प्रतीति सर्वदा सर्व कालमें निरन्तर रहती है तब इस घटमें आप बाध्यबाधकभाव होना कैसे कहते हैं? और रस्सी सर्पमें तो एक ही समयमें सर्पकी प्रतीतिका अभाव होनेसे बाध्यबाधकभाव होता है। अतएव अन्य देश ( अधिष्ठान ) में अन्य कालमें देखे हुए पदार्थको दूसरे अधिष्ठानमें दूसरे कालमें निवृत्त होनेवाला पदार्थ मिथ्या नहीं देखा जाता और उक्त प्रमाणोंसे दूसरे पदार्थमें दूसरे पदार्थके भ्रान्तिकी निवृत्ति ही केवल कार्यके मिथ्याप्रतिपादनमें प्रमाण नहीं हो सकती। और जो आप कहते हैं कि जो प्रत्येक अवस्थामें अनुवर्त्तमान रहता है वही सत्य है, जैसे—सर्पभूदलन जलधारादि सभी अवस्थाओंमें रज्जु-अनुवर्त्तमान होनेसे सत्य है, वह तो स्वतःसिद्ध है अतः जो स्वतःसिद्ध है उसके सिद्ध करनेकी क्या आवश्यकता है? और जो कहते हैं कि कार्य सत्य नहीं है क्योंकि सत्पदार्थकी उत्पत्ति नहीं होती इस शंकाका 'व्यवहृतये विकल्पः इषितः' इस पदसे उत्तर दे देते हैं। किन्तु जो आप कहते हैं कि सन्मात्र ब्रह्मकी उत्पत्ति मानेंगे तो निर्विकार, निर्गुण, निरीह आदि ब्रह्मविषयक प्रमा बाधित हो जायेंगे सो तो सत्य है, किन्तु हम तो ब्रह्मकी उत्पत्ति मानते नहीं हैं, केवल इतना अवश्य मानते हैं कि लयकालमें सूक्ष्म चेतन अचेतन-रूपविशेषणयुक्त ब्रह्म सृष्टिकालमें स्थूल चेतन अचेतन विशेषण-युक्त होकर व्यवहारार्थ देव मनुष्य देवदत्त यज्ञदत्त आदि विकल्प नामधारी होता है, अर्थात् प्रलयकालिक सूक्ष्म चेतनाचेतन विशिष्ट सूक्ष्म अवस्थासे सृष्टिकालमें स्थूल चेतनाचेतन विशेषण-

विशिष्ट स्थूल-अवस्थाको प्राप्त होकर व्यवहारके लिये देवदत्तादि भेदसे कहा जाता है यह हमको इष्ट है, वही व्यवहार आप भी मानते हो अतएव अवस्थान्तर माननेसे उक्त दोष कोई न होंगे। जैसे कि सुवर्णकी कटक कुण्डल आदि अवस्था तथा मिट्टीकी घट दीपादि अवस्था, ऐसाही ब्रह्मकी देव मनुष्यादि अवस्था है, किन्तु जिस प्रकार मिट्टी सुवर्ण स्वरूपतः विकारी होकर घट कुण्डल होते हैं, ब्रह्म ऐसा स्वरूपतः विकारी नहीं होता, किन्तु जीवके द्वारा विकारी होना है। अस्तु, कार्यकी सत्यता युक्तिसे न खण्डन होनेपर भी 'नेह नानास्ति किञ्चन' यह श्रुति स्वयं कार्यको मिथ्या प्रमाणित करती है, इस शंकाका उत्तर 'भ्रमयति भारती' इस पदसे लेकर श्लोकान्ततकसे करते हैं। आपकी वचनरूपी सरस्वती 'नेह नानास्ति किञ्चन' इस श्रुतिके द्वारा अर्थात् इस श्रुतिके अनेकों अर्थके व्यापारसे तथा पूर्व २ जनोंके अनुकरणसे कर्मकाण्डमें आसक्त जनोंको घुमा रही है, अर्थात् यज्ञादि कर्ममें लगे हुए अनादि काल पापोंसे जिनकी बुद्धियां नष्ट होगयी हैं उन लोगोंको आप लोगोंका वचन घुमा रहा है। आपका 'नेह नानास्ति किञ्चन' इस श्रुतिका अर्थरूप वाग्जालका व्यापार केवल कार्यको ही मिथ्या नहीं सिद्ध करता किन्तु आपका अब्रह्मात्मक पदार्थ जगत्के स्वतन्त्रताके निषेधका भी द्योतन करता है और ब्रह्मके स्वरूपमें जो देव मनुष्यादि भेद हैं उनके भी निषेधका बोध करता है, अर्थात् ब्रह्ममें देव मनुष्यादि भेद कोई नहीं है, क्योंकि ये सब मिथ्या हैं, इत्यादिक अनेकों वृत्तियां हैं। इस प्रकार उक्त अर्थको जाननेवाले कहे हुए कार्यके मिथ्यावादमें कटिबद्ध तथा कर्म्मकाण्डमें परायण जनोंको "नेह नानास्ति" इस श्रुतिका अर्थ भ्रमित करता है। प्रथम विज्ञानी वेदान्तियोंके दूषित बुद्धिसे कल्पना किया गया कार्यका मिथ्याकथन तथा कारणका सत्य कथनरूप अनेकों बुद्धिके वाग्-जालोंके व्यापारके चक्करमें पड़कर कार्यके मिथ्यावादी वेदान्तीके दूषित बुद्धिके अनुगामी कर्म-काण्डमें संसक्तोंकी अन्धपरम्परा (गुरुका अनुगामी शिष्य, शिष्यका अनुगामी उसका शिष्य) से कार्यके मिथ्यावादमें ही बुद्धि भ्रमित हो रही है, और उपनिषदोंसे वर्णन करनेके योग्य परमात्माके वर्णन करनेके कारण ऐसे विशेषणभूत गुणोंसे युक्त ब्रह्मको माननेवाले भक्तोंके मतमें "नेह नानास्ति"-यह श्रुति अब्रह्मात्मक वस्तु कोई नहीं है इस बातको निषेध करती है। और जो असत्कार्यवादियोंके भ्रान्ति उत्पादन कर मिथ्या ज्ञान उत्पन्न करती है तो हमलोग क्या करें?

**न यदिदमग्र आस न भविष्यदतो निधना-**
**दनु मितमन्तरा त्वयि विभाति मृषैकरसे।**
**अत उपमीयते द्रविणजातिविकल्पपथै-**
**र्वितथमनोविलासमृतमित्यवयन्त्यबुधाः ॥ ३७ ॥**

अन्वयार्थः।

**यत्,-इदम्,-अग्रे, न, आस,** { **जिस कारणसे यह जगत् सृष्टिके पहले नहीं था और**

| | |
|---|---|
| निधनात्, अनु, न, भविष्यत्, | प्रलयके अनन्तर भी न होगा। |
| अतः, अन्तरा, एकरसे, त्वयि, | इसीसे मध्यमें एकरस परब्रह्मस्वरूप आधारभूत आपमें |
| मृषा, विभाति, इति, मितं, (यतः) | मिथ्या ही प्रतीत होता है यह निश्चय जाना जाता है जो ऐसा है अत एव |
| (एवम्) अतः (श्रुत्या) द्रविणजातिविकल्पपथैः-उपमीयते, | श्रुति कहती है कि सुवर्णके नामभेद चूड़ा, कुण्डल, कंकण, सुवर्ण ही है इस दृष्टान्तमें जगत् प्रपञ्च सुवर्णसे चूडाकुण्डलादिकोंके समान निरूपण किया गया है |
| वितथमनोविलासम् ऋतम् इति,- | पुनः श्रुति कहती है कि उपरोक्त कुयुक्तियोंसे उक्त प्रपञ्चका मिथ्यात्व वर्णन करना यह उनके मनका वृथा ही विलास है, कार्य मिथ्या है इस बातको जो सत्य कहते हैं। |
| अबुधाः, अवयन्ति | वह अविवेकी अबुधोंका विचार है। |

विशदार्थः।

यदि कहें कि हे सौम्य[1], जैसे कुम्भकारके चक्रमें स्थित एक ही मिट्टीके पिण्डका ज्ञान होनेसे उस पिण्डसे बने हुए सर्व घट दीपादि कार्योंका ज्ञान हो जाता है, केवल व्यवहारार्थ कथनमात्र विकारभूत घट दीपादिकोंका नाम है क्योंकि सत्यभूत मिट्टी ही है, इत्यादि श्रुतियोंसे मिट्टी आदि कारणोंके दृष्टान्तमें मिट्टी आदि कारणात्मक घटदीपादिकार्योंमें केवल मिट्टी ही सत्य कही गयी है और मिट्टीके विकार घटदीपादिकोंका नाम केवल व्यवहारार्थ है किन्तु कार्य घटादि मिथ्या प्रतिपादित है केवल कारण मिट्टी सत्य है। जैसे दृष्टान्तमें कार्यको मिथ्या कहकर कारण मिट्टी सत्य दिखायी गयी है वैसे ही दार्ष्टान्तिकमें भी सन्मात्र ब्रह्म सत्य है और कार्यभूत सब जगत् मिथ्या है यह बात आपको विना इच्छाके स्वीकार करना पड़ेगा, क्योंकि श्रुति प्रमाणित है। ऐसी शंकामें मिट्टी पिण्डके कार्यादिक दृष्टान्तोंका मिथ्या वर्णन करना आज अल्प-बुद्धियोंको ही शोभित होता है, ज्ञानवानोंको नहीं होता, इस बातको 'न यदिदमग्र' इस श्लोकसे कहते हैं। इस श्लोकमें दो विभाग हैं सो 'न यदिदम्' यहांसे लेकर 'विकल्पपथैः' यहां तक कार्यके मिथ्यात्वादियोंके मतका अनुवाद है, और "वितथमनो" यहांसे

१ यथा सौम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृन्मयं विज्ञातं स्यात् वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्।

लेकर श्लोकान्ततक असत्कार्यवादका खण्डन है ऐसा दो मतका विभाग है। कार्य मिथ्यावादी कहता है कि जिस कारणसे यह जगत् सृष्टिके पहले नहीं था और प्रलयके अन्तमें भी न रहेगा क्योंकि श्रुति कहती है कि हे सौम्य यह जगत् सृष्टिके पूर्व सत् रूप ही था, यह जगत् सृष्टिके पूर्व कालमें एक आत्मस्वरूप ही था और प्रलयके पश्चात् न रहेगा, यह जगत् सृष्टिके पूर्व प्रलयकालमें न असत् था न तो सत् ही था, अतः उत्पत्ति और लयके मध्य ( वर्त्तमानसमय ) में भी एक रस रहनेवाले केवल आपमें यह जगत् मिथ्यारूप ही दिखा रहा है ऐसा निश्चय है, जिस कारण ब्रह्मसे उत्पन्न यह जगत् है इसी कारणसे उक्त श्रुतियोंके प्रमाणसे सुवर्ण मिट्टी लोहादि सर्व धातुओंके विकारभूत कुण्डल घट-अस्त्रादिक नाम भेद होनेसे अर्थात् सुवर्णका कुण्डल, मिट्टीका घट लोहका शस्त्र इत्यादि नाना नाम रूप भेद है किन्तु उक्त कुण्डल घटादिद्वारा सुवर्ण मिट्टी इत्यादि अपना अपना कार्य अपने अपने समान होनेसे अनुमान किये जाते है कि कुण्डल सुवर्ण है, घट मिट्टी है ऐसा निश्चय होता है। जैसा सुवर्ण मिट्टी आदिमें कार्य कारणका नाम मात्र भेद है( पृथक् पृथक् है ) केवल सुवर्ण मिट्टी ही सत्य हैं, वैसे ही पृथिवी, जल, तेज, वायु, आकाशादिकोंका केवल नाममात्र भेद है, किन्तु ब्रह्म ही सत्य है और सभी कार्य मिथ्या हैं। ऐसा श्रुतियोंसे निरूपण किया गया है। अब श्रुतियोंको दिखाते हैं:-यथा हे सौम्य, इस उक्त श्रुतिसे एक ही मिट्टीके पिण्डका ज्ञान होनेसे सर्व घट शराव आदिका ज्ञान होता है वैसे ही 'हे सौम्य' एक ही लोहाके ज्ञान होनेसे सर्व खड्ग कुठारादिकोंका ज्ञान हो जाता है, जैसे एक ही नखनिकृन्तनी (नहन्नी) का ज्ञान होनेसे सर्व लोहगत कठोरताका ज्ञान हो जाता है, वैसे ही एक ही ब्रह्मके जाननेसे सम्पूर्ण जगत् और देव मनुष्यादिक जाने जाते हैं अतः कार्य मिथ्या है। अब 'वितथ' इत्यादिसे उक्त मिथ्या-कार्यवादमें दूषण देते हैं कि उपरोक्त कुयुक्तियोंसे जगत् प्रपञ्चको मिथ्या वर्णन करना यह उन लोगोंका वृथा ही मनका विलास है। कारण कि उक्त प्रपञ्चका बाध नहीं होता, किन्तु नाश होता है क्योंकि जिस पदार्थमें जो उपाधि ( संज्ञा नाम ) सर्वदा वर्त्तमान है उसी पदार्थमें उसी उपाधिका बाध नहीं हो।

जिससे कुतर्कियोंके इष्ट कार्य मिथ्याकथनको जो ठीक प्रमाणित है ऐसा कहते है वे अबुध हैं क्योंकि हे सौम्य एक ही मिट्टीके पिण्डसे सर्व घट शरावादि जाने जाते है, इस दृष्टान्त श्रुतिके अर्थको जो नहीं जानते वेही कार्यको मिथ्या कहते है और जो इस दृष्टान्त श्रुति-का अर्थ जानते हैं वे कभी भी कार्यको मिथ्या नहीं कहते हैं क्योंकि इस दृष्टान्त श्रुति-में न तो कार्यके मिथ्यात्वका ही प्रतिपादन है न तो कारणको सत्य ही कहा है, किन्तु कार्य-कारणसे अन्य पदार्थ नहीं है दोनों एक ही पदार्थ हैं इस बातको कहा है। इसी बातको श्रुति कहती है:-"गुरुकुलसे पढ़कर आये हुए श्वेतकेतुके प्रति उनके पिता उद्दालकका प्रश्न है

१ "सदेव सौम्येदमग्र आसीत्।

कि तुम अपनी विद्याके अहंकारसे परिपूर्ण हो सो कहो, तुम न गुरुजीसे इस बातकी जिज्ञासा किया है कि जिसके श्रवणसे विना श्रवण किया हुआ विषय श्रवण कियेहुए की तरह होता है, और अप्रिय प्रिय होजाता है, जिसके जाननेसे संपूर्णका ज्ञान होजाता है, नहीं जाना हुआ जाने हुएकी तरह होजाता है।" इस श्रुतिमें उद्दालकजी, समस्त जगत्का कारण एक ब्रह्म ही है और कारणसे कार्य अन्य (दूसरा) नहीं है इस बातको हृदयमें रखकर कारण स्वरूप ब्रह्मका ज्ञान होनेसे कार्य-रूप जगत् प्रपञ्चका ज्ञान निश्चय होनेपर, सर्व जगत्का सूक्ष्म माया जीव विशेषण युक्त ब्रह्म ही कारण है इस बातको न जाननेवाले शिष्यके प्रति उद्दालकजीका उक्त प्रश्न है। ( इस प्रश्नको श्रवण कर श्वेतकेतु गुरुके पास जाकर प्रश्न करते हैं कि ) हे भगवन् ! वह कैसा आदेश है कि जो दूसरेके ज्ञानसे दूसरेका ज्ञान होता है। अन्यके ज्ञानसे अन्यका भी ज्ञान होना असंभव है ऐसे प्रेरण किये गये गुरुजी एकही ब्रह्म समस्त जगत्का कारण है ऐसा उपदेश करते हुए लोककी प्रतीतिमें निश्चय सिद्ध है कि कारणसे कार्य दूसरा पदार्थ नहीं, किन्तु कार्य कारण दोनों एक ही हैं। इसीको "हे सौम्य ! जैसे एक ही मिट्टीके" इत्यादि उक्त दृष्टान्त श्रुतिसे कहते हैं, जैसे एक ही मिट्टीके पिण्डसे बने हुए घट शरावादिकोंका मिट्टीसे अन्य पदार्थ न होनेसे ही मिट्टी पिण्डके ज्ञान होनेसे यावत् कार्य है वे भी जाने जाते हैं।

यहांपर वैशषिक नैयायिकके वचनद्वारा कारणसे कार्यमें दूसरी बुद्धि ( दूसरा रूप) दूसरा नाम होनेसे कारणसे कार्यका भेद होनेसे कारणसे कार्य दूसरा है, जैसे सूत्रसे उत्पन्न वस्त्रमें सूत्राकार बुद्धिको त्यागकर चौकोना बुद्धिऔर वस्त्र नाम हो जाता है। यह सन्देह निवारणार्थ "हे सौम्य ! जैसे एक ही मिट्टीके पिण्ड," इत्यादि श्रुति द्वारा लोकप्रतीतिसे ही मिट्टीरूप कारणसे कार्यरूप घटकी अनन्यता दिखलायी गयी है कि कार्य कारण दोनों एक ही पदार्थ हैं और श्रुतिमें जो वाचारम्भण शब्द है उसका अर्थ है कि वह वचनपूर्वक व्यवहार निमित्त है, हेतु भी यहांपर इस तरह है कि जैसे कोई किसीसे कहता है कि यदि यहां पर वास करना हो तो अध्ययनके द्वारा वास करो। ऐसा ही घटसे जल ले आओ इत्यादि वचनपूर्वक व्यवहार लोकमें होवे, इस व्यवहारके सिद्ध्यर्थ वही मिट्टी पदार्थसे गोलाकार पोला और मोटा इत्यादि अवस्था भेदरचित पदार्थको घट आदि ऐसे नामसे कहते हैं। जल ले आना इत्यादि व्यवहारके साधनार्थ मिट्टी ही पदार्थ दूसरी अवस्थाको प्राप्त होकर घट शरावादि नामोंको धारण करता है अतः घट शरावादि भी मृत्तिका ही सत्य है। उक्त श्रुति केवल मिट्टी सत्य है घटादि मिथ्या हैं इस बातको प्रमाणित नहीं करती है। और घट कुण्डल मिट्टी सुवर्णसे दूसरे द्रव्यान्तर नहीं हैं किन्तु उसी मिट्टी सुवर्णद्रव्यका अवस्था-विभाग मात्रसे ही घट कुण्डल बुद्धि शब्द उत्पन्न हो जाते हैं, जैसे एक ही देव-दत्तके अवस्था-भेदसे बालक, युवा और वृद्ध इत्यादि बुद्धि शब्द ( नाम ) भेद कार्य

विशेष उत्पन्न हुए देखे जाते हैं, ऐसे ही मिट्टी सुवर्णके घट कुण्डलादि हैं। ऐसे ही एक ही माया जीव विशेषणयुक्त ब्रह्म सृष्टिके पूर्व प्रलयकालमें नाम रूपके विभाग करनेके अयोग्य सूक्ष्म माया जीव विशेषणयुक्त ही ब्रह्म रहता हैं वही ब्रह्म प्रलयके अनन्तर सृष्टिकालमें नाम-रूप विभागके योग्य स्थूल माया जीवात्मक जगद्रूपमें स्थित है। अतः अवस्थाओंके अनित्य होनेपर भी अवस्थान्तरको प्राप्त होनेवाले द्रव्य दोनों अवस्थाके योग्य होते हुए सत्य ( नित्य ) है ऐसा विवेकी लोग जानते है। स्थूलावस्थावाले चेतन तथा अचेतन प्रलयकालमें नहीं थे अर्थात् स्थूलरूपमें नहीं थे, किन्तु अत्यन्त सूक्ष्म अवस्थामे स्थित जड पदार्थ, उसी तमके समान जड ( माया ) पदार्थसे आच्छादित अत्यन्त सूक्ष्म अवस्थामे स्थित जीव भी था यह श्रुति प्रलयकालमे सूक्ष्म चेतनाचेतन विशिष्ट ब्रह्मकी अवस्थितिकी सूचना करती है "उक्थ जडान्" और "अबुधा." इन शब्दोंसे जीवके अज्ञत्वकी सम्भावना सूचित होती है। अतः कार्य सत्य है। मिथ्या उस पदार्थका नाम है कि जिसका किसी कालमें सद्भाव न होता हो वे जैसे आकाशपुष्प, वन्ध्याके पुत्र, शशकशृङ्गादिका कभी सद्भाव नहीं होता है, अतः कार्यभूतजगत्-का जो मिथ्यापना सत्य कहते हैं वे अविवेकी है ॥ ३७ ॥

स यदजया त्वजामनुशयीत गुणांश्च जुषन्
भजति सरूपतां तदनु मृत्युमपेतभगः ॥
त्वमुत जहासि तामहिरिव त्वचमात्तभगो
महसि महीयसेऽष्टगुणितेऽपरिमेयभगः ॥ ३८ ॥

अन्वयार्थः।

| | |
|---|---|
| सः यत् अजया ( मोहितः ) अजाम् | वह जीव जिससे आपकी मायासे मोहित होकर मायाके कार्य देव मनुष्यादि मूर्त्तिको |
| अनुशयीत, (ततः) गुणान्, जुषन् | धारण करता है, इसीसे संसारके विषयोंका सेवन करता हुआ |
| सरूपताम् भजति तदनु मृत्युं | देहके समान धर्मको प्राप्त होता है तदनन्तर मरणको प्राप्त होता है |
| भजति ( अतः ) अपेतभगः ( भवति ) | इससे जीव मानो स्वाभाविक ज्ञान ऐश्वर्य नष्ट हो गया है ऐसा हो जाता है |
| त्वम्,-उत,-अहिः,-त्वचम्,-इव, ताम्, | आप तो जैसे सर्प केचुलको छोड़ देता है उसी तरह उस मायाको |

१ नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं तम आसीत् तमसा गूढं प्रकेतम्।

| | |
|---|---|
| जहासि,–आत्तभगः,-अपरिमेयभगः, | छोड़ देते हैं इसीसे आप छहों ऐश्वर्योंका नित्य स्वीकार किये हो, उपरोक्त छहों ऐश्वर्य आपके परिणामरहित हैं इसीसे |
| अष्टगुणिते–महसि,–महीयसे, | अपापादि अष्ट गुणोंसे सम्पन्न स्वतःप्रकाशमान स्वरूपमें स्थित होकर आप पूजित होते हो। |

विशदार्थः ।

यदि कहो कि परमात्माके समान जीवोंका भी नित्यत्व, एकाकारत्व (न्यूनाधिक भाव रहितत्व ) और प्रकृतिमें स्थित रहना ईश्वरके सदृश है तब जीवोंका जनन मरणादि सांसारिक क्लेश होना और परमात्मामें उक्त क्लेशकी सम्भावना ही न होना यह क्यों? इस प्रश्नमें कहते हैं कि जीव मायाके वशीभूत है और परमात्मामें मायाके अधिकारका अभाव है। इस बातको "स यदजया" इस श्लोकसे कहते हैं:–जीवको संसार होनेका कारण यह है कि जो आपकी मायासे मोहित है अतः स्वभावसे ही देव मनुष्यादि रूपसे परिणाम होनेवाली आपकी मायाको धारण करता है और मायाके कार्यभूत देव मनुष्यादि शरीर धारणके पश्चात् रूपरसादि संसारी विषयोंका सेवन करता हुआ स्थूल दुर्बलादि शरीर धर्मको धारण करके मैं स्थूल हूं, मैं दुर्बल हूं, मैं रोगी हूं इत्यादि देहमें ही आत्माका अभिमान करता है अर्थात् शरीरको ही आत्मा मानने लगता है, अतः जब उक्त मायाका परिणामभून दुर्बल स्थूलशरीर आत्माका अभिमान करता है तब मरणको प्राप्त होता है उसीप्रकार वारंवार जननमरणरूप संसृतिका भागी होनेसे जीवका स्वाभाविक ज्ञानरूप ऐश्वर्य मानो नष्ट हो गया है इस तरहका हो जाता है अर्थात् वह जीव स्वतः ज्ञानवान् होनेपर भी मायाके वशीभूत जो ज्ञान भूलजानेसे जनन मरणादि दुःखोंका अनुभव करता है और आप तो जैसे सर्प अपने शरीरसे केचुलको त्याग देता है वैसे ही आप मायाको दूर कर देते हैं और निश्चय कर आप प्रकृतिकी परतन्त्रताके सम्बन्धसे रहित हैं। अर्थात् आप प्रकृतिमें रहते हुए भी प्रकृतिके गुणोंसे लिप्त न होकर प्रकृतिको ही अपने आधीन रखते हैं। यहांपर सर्पके केचुलक दृष्टान्तका केवल त्यागमात्रमें अभिप्राय है किन्तु धारण करनेमें नहीं है, क्योंकि सम्पूर्ण ऐश्वर्य १ समस्त पराक्रम २ यश ३ श्री ४ ज्ञान ५ वैराग्य ६ इन छहों ऐश्वर्योंको नित्य ही स्वीकार कर आप रहते हैं और आपका उपरोक्त ऐश्वर्य नित्य निरवधिक है। यदि कहो कि जीवोंके समान मैं भी देशकालके विभागयुक्त ऐश्वर्यवाला हूँ सो नहीं कह सकते। क्योंकि उक्त ऐश्वर्य सम्पन्न होकर सदा पाप १ जरा २ मरण ३ शोक ४ मोह ५ जलपानेच्छा आदिसे रहित ६ सत्यकाम ७ सत्यसंकल्प ८ इन अष्ट गुणोंसे सम्पन्न अनन्त स्वतः-प्रकाशमान निज स्वरूपमें स्थित होकर आप पूजित होते हैं।

यदि न समुद्धरन्ति यतयो हृदि कामजटा
दुराधिगमोऽसतां हृदि गतोऽस्मृतकण्ठमणिः ॥
असुतृपयोगिनामुभयतोऽप्यसुखं भगव-
न्ननपगतान्तकादनधिरूढपदाद्भवतः ॥ ३९ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| यतयः-यदि-हृदि स्थिताः-कामजटाः, | योगीजन यदि हृदयमें स्थित विषय-वासनाओंके मूलको |
| न-समुद्धरन्ति-तर्हि-तेषाम् असतां | नहीं उखाडते तो उन असतोंके |
| हृदिगतः-अपि, त्वं, दुराधिगमः | हृदयमें रहते हुए भी आप उनको दुःखसे भी मिलनेके अयोग्य हो |
| ऽस्मृतकण्ठमणिः-(इव) हे भगवन् | जैसे कण्ठमें धारण की हुई मणिका स्मरण न रहनेसे न मिलनेके समान है उसीतरह हे भगवन् |
| तेषाम् असुतृपयोगिनाम् उभयतः अपि | और उन प्राण इन्द्रियके पोषणमें परायण योगियोंका इसलोक और परलोकमें भी |
| असुखम् अनपगतान्तकात् अनधिरूढपदात् | दुःख ही है क्योंकि इस लोकमें अनिवृत्त मृत्युसे भय और परलोकमें |
| भवतः उभयतः असुखम् । | आपके पदको न प्राप्त होनेसे यमराजसे भय बना ही है अतः दोनों लोकोंमें दुःख ही है |

विशदार्थः ।

यदि कहो कि पूर्वोक्त ज्ञानरूप ऐश्वर्यके नष्ट हो जानेपर पुनः जीवोंका भगवन् तथा आत्म-
स्वरूपके ज्ञान प्राप्तिमें क्या कारण है ? उसको कहते हैं कि सर्व विषय वासनाओंको त्यागकर
और अन्य देवोंकी उपासनाओंको छोड़कर केवल परमात्माकी अनन्य भक्तिपूर्वक उपासनासे ही
आत्मा और परमात्माका ज्ञान होता है, अतः परमात्माके सानुकूल रहनेपर भी जो विषयवासना-
में परायण रहते उनके जन्मकी अनन्यताका ' यदि न समु०", इस श्लोकसे कहते हैं । यत्नशील
योगीजन मनके जीतनेमें परायण होते हुए भी निज हृदयमें स्थित विषयवासनारूपी वृक्ष-
मूलको उन्मूलन नहीं करते तो उन असत् योगियोंके दूषित हृदयमें स्थित होते हुए भी आप
उनके दुःखसे भी प्राप्तिके योग्य नहीं होते, जैसे कण्ठमें धारण की हुई मणि स्मरण न होनेसे
कण्ठमें स्थित होनेपर भी अप्राप्तके ही समान है किन्तु हे भगवन् ! प्राण इंद्रियोंके तृप्ति करनेमें

और विषयोंमें परायण उन कुयोगियोंको इस लोकमें तथा परलोकमें दुःख ही होता है, सुख कहीं नहीं होता, क्योंकि इस लोकमें अत्यन्त भोगविलासादि सुख प्राप्त होनेपर भी नहीं निवृत्त हुए मृत्युसे उपस्थित मरणके भयसे दुःखित ही रहते हैं, आपके श्रीचरणारविन्दोंकी भक्ति उपासनाके विना आपके त्रिपादविभूति आदि पदकी प्राप्ति न होनेसे और अपने वर्णाश्रमधर्मके उल्लंघन करनेसे परलोकमें भी कर्म्मानुसार दण्ड देनेवाले यमराजस्वरूप आपसे सर्वदा दुःख ही होता है ।

त्वदवगमी न वेत्ति भवदुत्थशुभाशुभयो-
र्गुणविगुणान्वयांस्तर्हि देहभृतांश्च गिरः ॥
अनुयुगमन्वहं सगुणगीतपरम्परया
श्रवणभृतो यतस्त्वमपवर्गगतिर्मनुजैः ॥ ३९ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| त्वदवगमी, भवदुत्थशुभाशुभयोः– | आपको यथार्थ जाननेवाले भक्तजन संसारमें उत्पन्न पुण्य पापोंके सम्बन्धको नहीं जानते |
| गुणाविगुणान्वयान्,–तर्हि,–देहभृतां गिरः,– | और स्तुतिनिन्दारूप संसारी मनुष्योंसे कहे हुए वचनोंपर ध्यान नहीं देते |
| न वेत्ति ( कुतः ) यतः त्वम् अपवर्गगतिः | क्यों नहीं सुनते कि जो उनको मोक्ष देनेवाले आप ही हो |
| मनुजैः,–सह,–अनुयुगम्,–सगुणगीतपरम्परया, | आपके भक्तोंके साथ सब युगोंमें रहनेवाली अनन्त कल्याणयुक्त आपकी कथारूपी अमृतके गानकी परम्परासे |
| अन्वहम्, श्रवणभृतः,-(अतः) न,-वेत्ति | प्रतिदिन श्रवण पूर्ण हो गये हैं अतः आपको हृदयमें धारण करनेसे उक्त वचनोंको नहीं सुनते |

विशदार्थः ।

अब जिनको भगवच्चरणारविन्दकी भक्ति उपासनाके अतिरिक्त और किन्हीं पदार्थोंकी आकांक्षा नहीं है ऐसे भगवद्भक्तोंको इस लोक और परलोकमें भी सुख ही सुख है । इस बातको "त्वदवगमी" इस श्लोकसे कहते हैं । आपको यथार्थ जाननेवाले आर्त्त ( अति दुःखसे पीडित होकर आपके शरणमें जानेवाले ) जिज्ञासु–( आपके नाम गुणादि अवतारोंके चरित्र तथा भक्ति प्रपत्ति आदि जाननेके लिये आपकी शरण लेकर गुरुकुलमें वास करनेवाले ) अर्थार्थी ( संसारी विषयादि सुख प्राप्तिके लिये आपकी आराधना उपासना करनेवाले ) ज्ञानी

( आपके चरणोंमें शुकदेवादिवत् स्वतः ज्ञानको प्राप्त होनेवाले ) आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी, ज्ञानी इन चारों भक्तोंमे आपको यथार्थ जाननेवाला अंतिम ज्ञानी भक्तजन संसारमें उत्पन्न पाप पुण्योंके सुख, दुःखोंके सम्बन्धोंको नहीं जानते और उस कालमें देहधारी अज्ञानी जीवोंकी कही हुई निन्दा स्तुति वचनोंमें भी ध्यान नहीं देते अर्थात् पूर्वजन्मकर्माधीन सुख प्राप्त होनेपर सुखी नहीं होते न तो दुःख प्राप्त होनेपर दुःख ही मानते और देहधारी अज्ञानी दुष्ट जनोंके कहे हुए ऊँचे नीचे वचनोंको सुनते हुए भी नहीं सुनते—क्योंकि उनको यह बात भली भांति ज्ञात है कि ये अज्ञानी जन भगवन्मायासे मोहित हो अन्धे हो रहे हैं, उन लोगोंको उपरोक्त सुखादिकोंका अनुसन्धान न होनेका कारण यह है कि उनका शरीरान्तमें मोक्ष देनेवाले आप हो अतएव उनको परलोकमें मुक्ति सुखकी प्राप्ति अचल है और इस लोकमें सुख प्राप्तिका कारण यह है कि आपके भक्तजनोंके साथ प्रति युगमें रहनेवाली अनन्त कल्याण गुण—परिपूर्ण (सम्पन्न) आपके श्रीरामकृष्णादि अवतारोंके चरित्रकी कथा सुधाकी परंपराके गानका रातों दिन श्रवण करनेसे आपको निज हृदयमें धारणकर किये हैं और आपके कथामृतके पानके आनन्दमें मग्न हो रहे हैं अतएव वे लोग उपरोक्त सुखदुःखादिका अनुसन्धान नहीं करते ॥ ४० ॥

**द्युपतय एव ते न ययुरन्तमनन्ततया**
**त्वमपि यदन्तराण्डनिचयानतु सावरणाः ॥**
**ख इव रजांसि वान्ति वयसा सह यच्छ्रुतय-**
**स्त्वयि हि फलन्त्यतन्निरसनेन भवन्निधनाः ॥ ४१ ॥**

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| **द्युपतयः,-एव,-ते,-अन्तं,-न,-ययुः** | स्वर्गादि लोकोंके स्वामी ब्रह्मा, शिव, इन्द्रादि आपके गुणानुवादके अन्तको न प्राप्त हुए । |
| **( अन्ये किं ) ( किं बहुना ) त्वम्, अपि, न यासि,** | मनुष्यादि कैसे पार हो सकते हैं ? बहुत कहनेसे क्या है ? अपने गुणोंके अन्तका आप भी नहीं जानते । |
| **( कुतः ) अनन्ततया,-यत,-अन्तरा,** | क्योंकि आपके गुणोंका अन्त नहीं है जिसके एक एक रोम छिद्रोंके भीतर |
| **सावरणाः,-अण्डनिचयाः,-वान्ति,** | पृथिवी आदि सातों आवरणोंके सहित ब्रह्माण्डोंके समूह उडा करते हैं |
| **यथा,-खे,-रजांसि,-वयसा,-सह,-वान्ति,-** | जैसे आकाशमें पृथिवीकी धूलि पक्षियोंके साथ उड़ा करती है तद्वत् |
| **इव श्रुतयः-त्वयि अतन्निरसनेन,** | श्रुतिजन आपमें जीवमायाके सजातीय भाव का निषेध करती हुई परमात्माका |

भवन्निधनाः,-फलन्ति,- { इतना ही रूप, इतना ही गुण, इतनी ही विभूति इसप्रकार परिमाण करके प्रतिपादन करती हुई यथार्थ कहनेमें समर्थ नहीं है ।

विशदार्थः ।

इस उपरोक्तप्रकार श्रुतिलोग स्वबुद्धि अनुसार परमात्माकी स्तुति करके अन्तमें कहते हैं कि आपकी महिमाका मन बुद्धि वचनकी शक्तिसे अपार होनेसे हम सब पूर्ण रूपसे स्तुति करनेमें सर्वथा असमर्थ हैं । इस बातको 'द्युपतयः' इस श्लोकसे कहते हैं । स्वर्ग आदि लोकोंके पालक ब्रह्मा, शिव, इन्द्र आदिक आपके गुणोंका गान करते हुए आपके स्वरूप और स्वभावके प्रतिपादन करनेमें अन्त (पार) को नहीं प्राप्त हुए । तब मनुष्यादिक आपके गुण गानेमें नहीं पार होते इस बातका कहना ही क्या है ? ज्यादा कहनेसे ही क्या है, अपने विभूति, स्वरूप और गुणके अन्तको आप ही नहीं जानते, कारण कि आपके विभूति, स्वरूप और गुणको निःसीम तथा देश, काल और समयादिकोंके विभागसे रहित होनेसे आप नहीं जानते । यदि कहो कि ऐसा कहनेसे मेरी सर्वज्ञतामें दोष पड़ेगा । सो एतन्मात्रसे आपका सर्वज्ञत्व भङ्ग न होगा, क्योंकि जो पदार्थ जितना बड़ा, जिस रूप रङ्गका हो उसका तदाकार उसी तरह यथार्थ जानना ही सर्वज्ञत्व है, और जो पदार्थ असीम देश कालादि विभागोंसे रहित है उसको यह पदार्थ इतना बड़ा इस ढङ्गका है यह कहना ही अज्ञत्वमें शामिल है,आपकी महिमा अपरिच्छिन्न है इस बातको 'यदन्तरा' इत्यादि पदसे कहते हे कि जिस आपके एक एक रोमकूप ( छिद्र ) में पृथिवी १ जल २ तेज ३ पवन ४ आकाश ५ अहंकार ६ महत् ७ इन सातों आवरणोंके सहित ब्रह्माण्डोंके समूह भ्रमा करते हैं; जैसे आकाशमें पक्षियोंके सहित पृथिवीकी धूलि उड़ा करती है उसीतरह आपके रोमछिद्रोंमें ब्रह्माण्ड उड़ा करते हैं । [श्लोकके 'श्रुतयः' इस शब्दसे ज्ञात होता है कि परमात्माका उपरोक्त स्वरूप होनेसे श्रुतिलोग यथेष्ट प्रतिपादन नहीं कर सकते किन्तु अनुमानतः परोक्षरूपसे यत्किञ्चित् प्रतिपादन करते हैं और स्वशक्त्यनुकूल स्तुति भी करते हैं । तथा स्तुतिका करना भी एक दूसरेके अभिप्रायसे है अर्थात् श्रुतिद्वारा अथवा श्रुतिका प्रमाण देकर कोई चेतन स्तुति करता है ।] श्रुतिने आपमें प्रकृति पुरुषका निषेध नहीं किया है किन्तु अपार महिमासम्पन्न आपसे प्रकृति पुरुषकी पृथक्ता कथन कर जीव मायाके सजातीय भावका आपमें निषेध कर दोनोंसे विलक्षण आपको कहा है । क्योंकि समस्त जगत्का आपके शरीररूपसे प्रतिपादन करते करते आपमें ही विराम लेनेवाली श्रुतियां शास्त्रप्रमाणसे और अपने हार्दिक अभिप्रायसे प्रकृति जीवके सजातीयभावका आपमें निषेध करती हुई आपको माया जीवसे विलक्षण प्रतिपादन कर सफल यानी कृतार्थ होती हैं । परमात्मा दोनोंके सजातीयभावसे रहित और विलक्षण है, केवल इतना ही श्रुति आपका प्रतिपादन करती है । और परमात्माका इतना स्वरूप है, इतना ही गुण है, इतनी ही विभूति है इस प्रकार इदमित्थं ( परिच्छेद ) करके प्रतिपादन करनेमें वेद समर्थ नहीं है ॥ ४१ ॥

श्रीभगवानुवाच ।

इत्येतद्ब्रह्मणः पुत्रा आश्रुत्यात्मानुशासनम् ।
सनन्दनमथानर्चुः सिद्धा ज्ञात्वात्मनो गतिम् ॥ ४२ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| इतिः, एतत्-आत्मानुशासनम् | श्रीनारायण भगवान् बोले कि हे नारदजी, इस प्रकार इन उक्त २८ अट्ठाईस श्रुतियोंके संवादको लेकर ( सनन्दनसे |
| आश्रुत्य | कहे हुए ) परमात्माके विचाररूप अनुशासन ( उपदेश ) का श्रवण कर |
| ब्रह्मणः पुत्राः सिद्धाः | ब्रह्माके पुत्र सनकादिक सिद्ध तथा मरीच्यादि प्रजापति |
| आत्मनः गतिम् ज्ञात्वा, | परमात्माके तत्त्वको यथेष्ट जानकरके |
| अथ, सनन्दनम् , आनर्चुः | अनन्तर सनन्दन भगवान्‌की पूजा करने लगे ( प्रशंसा करने लगे ) ॥ ४२ ॥ |

इत्यशेषसमाम्नायपुराणोपनिषद्रसः ।
समुद्धृतः पूर्वजातैर्व्योमयानैर्महात्मभिः ॥ ४३ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| पूर्वजातैः,व्योमयानैः, महात्मभिः- | सर्वसे पूर्व उत्पन्न हुए आकाशमार्गसे चलनेवाले सनन्दनादि महात्माओंने |
| अशेषसमम्नायपुराणोपनिषद्रसः, इति समुद्धृतः, | सम्पूर्ण पूर्वमीमांसा (कर्मकाण्ड ) की श्रुतियोंका तथा पुराणों ( इतिहासों )का और उत्तरमीमांसा उपनिषत् श्रुतियोंका तात्पर्यरूपी रस इन पूर्वोक्त स्तुतियोंमें उद्धृत किया( प्रकाशित किया ) है ॥ ४३ ॥ |

त्वं चैतद्ब्रह्मदायाद श्रुत्वा चात्मानुशासनम् ।
धारयँश्चर गां कामं कामानां भर्जनं नृणाम् ॥ ४४ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| हे ब्रह्मदायाद-नृणाम् कामानाम् | हे नारद,मनुष्योंकी अखिल विषयवासनाओंको |

| | |
|---|---|
| भर्जनम्, एतत्, आत्मानु-शासनम् श्रुत्वा | नाश करनेवाले श्रुतिकी स्तुतिरूप परमात्माके उपदेशको सुनकर |
| धारयन्-कामम् गाम् चर | हृदयमें धारण कर अपनी इच्छानुसार पृथिवी आदि लोकोंमें विचरण करो ॥ ४४ ॥ |

श्रीशुक उवाच ।

एवं स ऋषिणादिष्टं गृहीत्वा श्रद्धयाऽऽत्मवान् ।
पूर्णः श्रुतधरो राजन्नाह वीरव्रतो मुनिः ॥ ४५ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| हे राजन् ऋषिणा आदिष्टम्, | श्रीशुकदेवजी बोले कि हे परीक्षित्, नारायण भगवान्के उपदेशको |
| श्रद्धया-गृहीत्वा, पूर्णः | श्रद्धापूर्वक निश्चय बुद्धिसे ग्रहण करनेसे ही संशयके निवृत्त हो जानेसे पूर्णचित्त (प्रसन्नमन) |
| आत्मवान्, | परमात्मामें परायण |
| श्रुतधरः वीरव्रतः | गुरुओंके उपदेशको श्रवणमात्रसे धारण करने वाले तथा जितेंद्रियोंके व्रतमें परायण |
| सः मुनिः आह | वह नारदऋषि गुरु श्रीनारायण ऋषिसे बोले ॥ ४५ ॥ |

नारद उवाच ।

नमस्तस्मै भगवते कृष्णायामलकीर्त्तये ।
यो धत्ते सर्वभूतानामभवायोशतीः कलाः ॥ ४६ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| अमलकीर्त्तये-भगवते, तस्मै | नित्य निर्दोष उक्त छहों निरवधिक ऐश्वर्य-ज्ञानसम्पन्न मूर्ति सर्व लोकके सुख देनेवाले उन |
| कृष्णाय, नमः, यः, | श्रीकृष्णरूपी नारायण आपके लिये नमस्कार है; जो आप |
| सर्वभूतानाम् अभवाय, | सर्व प्राणियोंके मोक्षसाधनार्थ |
| उशतीः, कलाः, धत्ते | प्रकाशमान विद्याको धारण करते हैं ॥ ४६ ॥ |

इत्याद्यमृषिमानम्य तच्छिष्यांश्च महात्मनः ।
ततोऽगादाश्रमं साक्षात् पितुर्द्वैपायनस्य मे ॥ ४७ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| इति, आद्यम् ऋषिम् च, | इस प्रकार आदिऋषि श्रीनारायण भगवान्-को और |
| महात्मनः तत्–शिष्यान् | निर्मल अन्तःकरणवाले उनके शिष्यवर्गोंको |
| आनम्य, ततः साक्षात्–मे | प्रणाम कर पश्चात् स्वयं नारदऋषि हमारे, |
| पितुः, द्वैपायनस्य आश्रमम् अगात् | पिता व्यास भगवान्के आश्रमको पधारे॥४७॥ |

सभाजितो भगवता कृतासनपरिग्रहः ।
तस्मै तद्वर्णयामास नारायणमुखाच्छ्रुतम् ॥ ४८ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| भगवता-सभाजितः, | श्रीव्यासभगवान्से विधिवत् पूजित होकर |
| कृतासनपरिग्रहः, | अच्छी तरह आसनमें विराजमान नारदजी |
| तस्मै–नारायणमुखाच्छ्रुतम् | श्रीव्यासजीसे नारायणभगवान्के मुखसे सुना हुआ । |
| वर्णयामास | उक्त श्रुतियोंके स्तुतिभूत वचनका वर्णन किया और व्यासजीने हमसे वर्णन किया ॥४८॥ |

इत्येतद्वर्णितं राजन् यन्नः प्रश्नः कृतस्त्वया ॥
यथा ब्रह्मण्यनिर्देश्ये निर्गुणेऽपि मनश्चरेत् ॥ ४९ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| हे राजन्,–नः यत्–प्रश्नः, | हे परीक्षित् हमारे प्रति जिस हेतुसे प्रश्न |
| त्वया,कृतः इति एतद्वर्णितम् | आपने किया था उसका उत्तर इस उक्त श्रुति-स्तुतिरूप वर्णन किया गया |
| यथा, अनिर्देश्ये-,निर्गुणे, | जैसे देवमनुष्योंका निर्देश किया जाता है उसके अयोग्य, मायासम्बन्धी गुणोंसे रहित |
| अपि ब्रह्मणि,–मनः चरेत् | होते हुए भी ब्रह्मके विषयमें जैसे ही श्रुतियां वर्त्तती हैं वैसा ही मन भी गति पाता है ४९॥ |

योऽस्योत्प्रेक्षक आदिमध्यनिधने योऽव्यक्तजीवेश्वरो
यः सृष्ट्वेदमनुप्रविश्य ऋषिणा चक्रे पुरः शास्ति ताः ॥

**यं सम्पद्य जहात्यजामनुशयी सुप्तः कुलायं यथा**
**तं कैवल्यनिरस्तयोनिमभयं ध्यायेदजस्रं हरिम् ॥ ५० ॥**

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे श्रीनारदनारायणसंवादे वेदस्तुतिर्नाम सप्ताशीतितमोऽध्यायः ॥ ८७ ॥

अन्वयार्थः ।

| | |
|---|---|
| **यः,-अस्य आदिमध्यनिधने** | जो इस जगतके उत्पत्ति-पालन-संहारके लिये "तदैक्षत बहु स्याम्" इस श्रुतिके अनुसार |
| **उत्प्रेक्षकः,यः,अव्यक्तजीवेश्वरः,** | संकल्प करनेवाला है और जो, जीवमायाका शासन ( नियमन ) करनेवाला है |
| **यः,इदम् सृष्ट्वा,ऋषिणा,अनुप्रविश्य,** | जो, इस महत्से लेकर पृथिवीपर्यन्त तत्त्वोंको उत्पन्न कर चतुर्मुखजीवके द्वारा प्रवेश कर |
| **पुरः, चक्रे,-ताः,शास्ति, अनुशयी,** | देव मनुष्यादि शरीरका निर्माण करता है, पुनः जो देवमनुष्यादिकोंका शासन करनेवाला है और कर्मवशीभूत जीवगण |
| **यं संपद्य, अजां जहाति-यथा ( पक्षी )** | जिसको पाकर अनादिकालसे लगी मायाको छोड़ देता है, जैसे पक्षी घोंसलेमें |
| **सुप्तः, कुलायम्, कैवल्यनिरस्तयोनिम्.** | वासकर पुनः उस घोंसलेको त्याग देता है, जो संसारी जीवोंको मोक्ष देकर नाना योनियोंमें होनेवाले दुःखोंको दूर करनेवाला है- |
| **अभयम्,तम्, हरिम्,अजस्रम्, ध्यायेत्,** | और जो अभयको देनेवाला है, और जो आश्रित जनोंकी आर्तिका हरण करनेवाला है उस परमात्माका निरंतर ध्यान करना चाहिये । |

विशदार्थः ।

सर्वकर्म वेद (कर्मकाण्ड)श्रुतियोंका,इतिहास पुराणोंका और उपनिषद् (वेदान्त)श्रुतियोंका रस उद्धृत किया गया है ऐसा कहा है, सो वह कौनसा वेदादिकोंका रस है कि जो उक्त श्रुतियोंकी स्तुतिसे प्रकाशित हुआ है ऐसी शंकामें कहते हैं कि समस्त शास्त्रोंको मथन कर वारंवार विचार करनेसे एक यही सिद्ध हुआ है कि सबको त्यागकर केवल श्रीमन्नारायणका सर्वदा ध्यान करना चाहिये, इस उक्तिके अनुसार, जगत्की उत्पत्ति, पालन, लय आदि क्रीडा करनेवाला

१ आलोड्यसर्वशास्त्राणि विचार्य च पुनः पुनः । इदमेकं सुनिष्पन्नं ध्येयो नारायणः सदा ।

सर्व जगत्का अन्तरात्मा, बन्ध मोक्ष देनेवाला, परमात्मा ही उपास्य है यह ... रस उद्भृत किया गया है, यह बात कहनेके लिये सृष्टि–पालन–संहार करनेवाले गुणोंसे युक्त परमा... व्याख्यान वर्णन "योऽस्योत्प्रेक्षकः" इस श्लोकसे करते हैं।

जो इस जगत्के उत्पत्ति–पालन–संहारके निमित्त संकल्प करता है कि "एक ही मैं बहुत रूप हूंगा" उदीक्षिता है, ( संपूर्ण यत् शब्दोंका 'कैवल्यनिरस्तयोनिम्' इस पदके साथ सम्बन्ध है) जो कारण(सूक्ष्म), अवस्थामें स्थित मायाजीवोंके अन्तः प्रवेश कर दोनोंको नियमन करता है, ( इस वाक्यसे कारण अवस्थामें परमात्माको जडचेतन रूप विशेषणसे युक्तता और उपादानकारणता और उपादानके साधनभूत सर्वशक्तिमत्ता सिद्ध होती है ) 'उत्प्रेक्षकः' (इस शब्दसे परमात्माको सब जगत्की निमित्त कारणता और निमित्त कारणके उपयोगी सर्वज्ञता भी सूचित है ) जो इस महत् तत्त्वको पृथिवीपर्य्यन्त सर्व तत्त्वसमूहोंको उत्पन्न कर आदि ऋषि चतुर्मुख जीवके द्वारा उसमें प्रवेश कर देव मनुष्यादि शरीरोंको निर्म्माण करते हैं पुनः उन्हीं देव मनुष्यादिकोंका शासन करता है ( पुर शब्द यहांपर सजीव देव मनुष्यादि शरीरोंका वाचक है ) ("ऋषिणा चक्रे पुरः संहिताः" ऐसा भी कहीं पाठभेद है उसका अर्थ है कि पहले ब्रह्माने वेदकी रचना की है, इस पदसे यह बात सूचित हुई कि ब्रह्मा लोकका हितैषी है, क्योंकि शास्त्रकी रचना हितकारक है ) पूर्वजन्मके भोगसे अवशिष्ट कर्मके परवश जीव ( उपासनाओंके द्वारा ) जिस आत्माको पाकर अनादिकालसे लगे हुए मायाके सम्बन्धको त्यागकर जैसे पक्षी घोंसलेमें कुछ कालतक वासकर पुनः उसको छोड़कर कहीं अन्यत्र उड़ जाता है ऐसे ही जीव पूर्व जन्मके भुक्तावशिष्ट कर्मवश मायामें कुछ काल वास कर पुनः परमात्माको पाकर मायाको छोड़कर मुक्त हो जाता है। समस्त जीवोंको मोक्षप्रदानसे नानायोनियोंमें होनेवाले, दुःखोंके दूर करनेवाले, अभयको देनेवाले, अपने आश्रित जनोंके आर्त्तिनाश करनेवाले उस परमात्माका निरन्तर ध्यान करना चाहिये ॥ ५० ॥

इति श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे सान्वयार्थवेदस्तुत्याशयादर्शाख्यभाषाटीकायां सप्ताशीतितमोऽध्यायः समाप्तः ॥ ८७ ॥

---

**बाणाष्टनन्दे तु सुसम्मितेऽब्दे,**
**मासे मधौ नागतिथौ सुपक्षे ।**
**वेदस्तुतिः पूर्णपदं प्रयाता,**
**भाषा कृता चक्रधरेण यस्याः ॥ १ ॥**

ह० पं० श्रीचक्रधर ।

